सुरतस्थ श्रीजिनदत्तसूरि प्राचीन पुस्तकोद्धार फण्ड ग्रन्थांकः—४८

नमः श्रीप्रवचनप्रणेतृभ्यः ।

श्रीखरतरगच्छेश्वर नवाङ्गीवृत्तिकार–अभयदेवसूरिपट्टालंकार–श्रीमज्जिनवल्लभसूरीश्व[illegible]स्थापितसंके:

श्रीमद्योगींद्रचूडामणियुगप्रधान–श्रीजिनदत्तसूरीश्वरविरचितम् ।

# श्रीगणधर सार्द्धशतकम् ।

पंडितप्रवर श्रीपद्ममंदिरगणिविरचित–संक्षिप्तटीकासमलंकृतम् ।

यंगमयुगप्रधान–भट्टारक–श्रीजिनकृपाचंद्रसूरीश्वराणां शिष्यरत्न·उपाध्यायपदालंकृत सुखसागरमुनिवरोपदेशेन वैतुलवास्तव्येन श्रीमान्–कस्तुरचंदडागा–श्रेष्ठिवर्य्यस्य धर्मपत्नी श्रीमतिसौभाग्यवति लक्ष्मीबाईनाम्न्या प्रदत्तेन द्रव्यसाहाय्येन जबलपुरस्थित स्वर्गीय यतिश्रीमोतिचंदफंड-व्यवस्थापक–श्रीयुतचांदमल बोथरा-विहितद्रव्यसाहाय्येन च मुद्रयित्वा प्रकाशितम् ।

प्रकाशकः—श्रीजिनदत्तसूरिज्ञानभंडार कार्यवाहक सुरत ।

वि. सं. २००१ प्रत २५० भेट. इ. सन् १९४४

श्री खरतरगच्छेश्वर जैसलमेर ज्ञानभंडारोद्धारक जं. यु. भ. श्री जिनकृपाचंद्रसूरीश्वरजी महाराज







जन्म सं. १९१३ : दीक्षा सं. १९३६ : आचार्य पद सं. १९७२ ( बंबई ) : स्वर्गवास सं. १९९४ ( पालीताणा )

# भू मि का ।

## साहित्य क्या है ?

मानव जीवन में साहित्य का स्थान अत्यन्त उच्च एवं महत्वपूर्ण है । यह आज किसी भी साहित्यसेवी कों शायद ही बतलाने की आवश्यकता है । 'साहित्य ही राष्ट्र का प्राण है । साहित्य ही समस्त राष्ट्र को एक सूत्र में बद्ध कर सक्ता है तथा उसमें उत्साह का संचार कर सकता है । साहित्य ही भावी सन्तान का महान् पथ प्रदर्शक है । साथ ही साथ भावी पीढ़ी के मानवों की नसों में सुधा का संचार कर सकता है तथा अपने पूर्वजों की गौरव-मयी स्मृति को सदैव ताजा बनाये रखता है, जो किसी भी समाज की उन्नति में महान सहायक होता है । भूतकाल को वर्तमानकाल में परिणित करने को पूर्व निर्मित साहित्य ही प्रोत्साहित कर सकता है । जिस देश व धर्म का साहित्य जितना निर्दोष, विवेकपूर्ण और प्रौढ होगा वे राष्ट्र तथा धर्म उतने ही नीतिवान् समर्थ विचारवान् व उन्नत होंगे । महाराज भर्तृहरि की निम्न पंक्ति साहित्य की महत्ता समजने को काफी है—

**संगीतसाहित्यकलाविहीन साक्षात् पशु पुच्छविषाणहीनः ।**

हिन्दी के सुप्रसिद्ध कवि **पूर्णजी** ने क्या ही अच्छा कहा है ।

अंधकार है वहां जहां आदित्य नहीं है, वह है मुर्दा देश जहां साहित्य नहीं है ।
जहां नहीं साहित्य वहां आदर्श कहां है, जहां नहीं आदर्श वहां उत्कर्ष कहां है ॥

संस्कृति और धर्म की रक्षा एक मात्र उस देश के साहित्य पर निर्भर है ।

**जैन साहित्य—**

साहित्य एक ऐसी चीज है जिसका सांप्रदायिक विभाजन कठिन सा प्रतीत होता है, तथापि उसके निर्माता और धर्मभेद के कारण विभाजन की अनिवार्यता स्वयं सिद्ध हो जाती है ।

भारतीय साहित्य क्षेत्र में जैन साहित्य का स्थान अत्यन्त उच्च है और वह वस्तुतः है भी ठीक । क्योंकि रचयिताओं ने साहित्य का एक भी विषय अछूता न छोड़ा । साहित्य, व्याकरण, कोष, काव्य, अलंकार, नाटक, चम्पू, दर्शन, इतिहास, विज्ञान, शिल्प, पशुविज्ञान, आयुर्वेद, ज्योतिष व कहानी आदि विषयों पर अनेक विद्वत्तापूर्ण, प्रभावोत्पादक, आलोचनात्मक ग्रन्थ जैन साहित्य में विद्यमान हैं ।

भारतीय भाषा विज्ञान की अपेक्षा से भी जैन साहित्य का अध्ययन आवश्यकीय ही नहीं प्रत्युत अनिवार्य है। प्राकृत अपभ्रंश, राजस्थानी, गुजराती, कनाड़ी, हिन्दी, तामील, तेलगू, मराठी आदि आदि प्रान्तीय लोकभाषाओं में भी जैनसाहित्य प्रचूरमात्रा में उपलब्ध होता है जिनमें तत्कालिक, सामाजिक, धार्मिक व राजनैतिक तथा सांस्कृतिक चित्र खींचा गया है । अन्य धर्मवालोंने प्रान्तीय लोकभाषा पर उतना ध्यान नहीं दिया है, क्योंकि वे तो विद्वद्भोग्य भाषा में ही साहित्य रचना में व्यस्थ थे । लोक-

भाषा में रचना करने में अपना अपमान समझते थे। फल यह हुआ कि प्रान्तीय साहित्य उनसे सर्वथा अछूता रहा। वस्तुतः किसी भी सिद्धान्तादि के प्रचार के लिये जितनी प्रान्तीय भाषा उपयुक्त हो सकती है उतनी विद्वद्भोग्य भाषा नहीं। प्रान्तीयभाषा में प्रचारित सिद्धान्त ही सर्वग्राही हो सकते हैं जैसा कि श्रमण भगवान् महावीरने किया था।

जैन साहित्यप्रणेताओं ने स्वसाहित्य–निर्माण में ही व्यस्त न रहें; पर अन्य मतावलम्बियों के साहित्य पर भी अपनी विद्वत्ता पूर्ण गंभीर आलोचनात्मक कृतिओ निर्माण कर उसे लोकभोग्य करने का आदरणीय प्रयत्न किया है जो उनकी उदारता का परिचायक है। कई ग्रन्थ ऐसे जटिल और कठिन हैं जिनकी वृत्तियें, यदि जैनाचार्योंने निर्माण न की होतीं तो शायद ही आज कोई समझ पाता। जैसे कि कादम्बरी वृत्ति आदि।

जैन साहित्य अभी बहूत कुछ अप्रकाशित अवस्था में पड़ा हुआ है जिसका प्रकाशन भारतीयसंस्कृति की सुरक्षा के लिये अत्यन्त वान्छनीय है, इससे भारतीय गौरव में महान वृद्धि होगी, अत्यल्प प्रकाशित जैन साहित्य पर से विद्वज्जन इस अभिप्राय पर पहुंचे है कि भारतीय में से यदि जैन संस्कृत अपभ्रंश प्राकृतादि भाषा का साहित्य अलग कर दिया जाय तो न जाणे भारतीय साहित्य की क्या गति होगी? योरोपीय भारतीयादि विद्वान् पुरातन हस्तलिखित पुस्तकशोध विषयक रिपोर्टस में जैन साहित्य पर मुग्ध है इतना ही नहीं परंतु जैन साहित्य के किसी एक विषय पर महान् निबंध लिख यूरोपीय विश्वविद्यालयों से Di Litt. P. H. D. आदि विद्वत्तासूचक उपाधियें प्राप्त की है जिनमें से ये प्रमुख है, डॉ ओटो स्टाइन, P. H. D. प्रो. हेलमारुथ P. H. D. ग्लाजेनप्प आदि।

भारतीय साहित्य की बहुत ऐसी उलझनें है जो बिना जैन साहित्य अध्ययन के कदापि नहीं सुलझायी जा सकती जैसे

कि " वेदाङ्ग ज्योतिष् " अत्यन्त कठिन प्राचीन व संकेतमय ग्रन्थ है, जिसे एतद्विषयक विद्वान डॉ थीत्रो, महामहोपाध्याय सुधाकर द्विवेदी, शं. बा. दीक्षित, लोकमान्य तिलकादि विद्वानों ने इसे समझने के लिये शत प्रयत्न किये पर सर्व विफल ?।—अंत में यह जटिल समस्या महामहोपाध्याय डॉ आर, शामशास्त्रीने जैन साहित्य—सूर्यप्रज्ञप्ति, ज्योतिष्करंडक काललोकप्रकाश से सुलझा कर ग्रन्थ को सर्वथा सरल बना डाला। साथ ही साथ यह सिद्ध कर दिया कि जैनागम साहित्य मात्र धार्मिक दृष्टियों से ही महत्व का नहीं है परन्तु तात्कालिक दार्शनिक ऐतिहासिक एवं व्यवहारिक आदि अनेक अपेक्षाओं से महत्वपूर्ण है, खेद मात्र इतना ही है कि वैज्ञानिक दृष्टि से अभी यथोचित अध्ययन नहीं हुआ। सौभाग्य की बात है कि शिक्षितों का ध्यान इस ओर आकृष्ट हो रहा है।

**प्रस्तुत ग्रन्थः—**

जैन साहित्य में चरितानुवाद का स्थान आवश्यक समझा गया है, अन्य भारतीय साहित्य में इस विषय पर अत्यल्प ध्यान दिया गया है। उपरोक्त चरितानुवाद मात्र पूजनीय एवं अनुकरणीय हीं नहीं प्रत्युत सूक्ष्मता से वर्णित है। इस श्रेणि में परमोपकारी पूज्य तीर्थंकर भगवान के गणधरोद्वारा रचित सूत्रों के विषयीभूत साधु—साध्वी, श्रावक—श्राविकाओं एवं आचार्यों तथा जैन शासन को सुशोभित करनेवाले—प्रभावनाकारक—राजामहाराजा मंत्री आदि के जीवनचरित्र सुविस्तृत प्रभावोत्पादक शैली में गद्य पद्यात्मक रूपेण उपलब्ध होते ऐसे जीवनचरित्रों से भारतीय इतिहास पर नूतन प्रकाश पड़ता है। इतिहास की उलझने दूर करते हैं।

प्रकृत ग्रन्थ जो आपके करकमलों में विराजित है—वह भी स्तुत्यात्मक चरितानुवाद की ही श्रेणि में आता है, यद्यपि प्रस्तुत ग्रन्थ में कुछ आचार्यों को छोड़कर शेप आचार्यों का स्मरण मात्र ही किया गया है, तथापि यह ग्रन्थ अपने ढंग का सर्व प्रथम प्रयत्न

है। यह प्रेरणा आचार्य **श्रीजिनदत्तसूरिजी**को कैसे, कहां सें मिली इसका उल्लेख कहीं वृत्ति में नहीं है, परंतु हम अनुमान लगाते हैं कि संभवतः चैत्यवासी **शीलांकाचार्यविनिर्मित "महापुरुषचरित्र"** से ही प्राप्त हुई होगी, क्योंकि उसमें सबोंके चरित्र है तव पूज्य आचार्यवर्य ने प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेव से भगवान महावीर [ आदि तीर्थकरो का नाम निर्देश न कर आदि शब्द से सबका ग्रहण किया गया है ] और यहां से जिनवल्लभसूरिजी तक के पूज्य गणधर आचार्य मुनियों का अत्यन्त संक्षिप्त रूप से उल्लेख कर सबका स्मरण किया गया है। यद्यपि उपरोक्त ग्रन्थ में कालकाचार्य, सिद्धसेन दिवाकर, पादलिप्तसूरि, मानदेवसूरि, मानतुंगसूरि आदि कई महाप्रभाविक विद्वान आचार्यो का उल्लेख नहीं ऐसा क्यों किया गया होगा? कहना कठिन है तथापि यह लघु ग्रंथ ऐतिहासिक दृष्टि से महत्व का है १५० प्राकृत गाथाओं में अति संक्षिप्त रूप से जैन इतिहास संकलित हैं जो जिनदत्तसूरिजी के इतिहासप्रेम का परिचायक है। जैन मुनियो को इतिहास बड़ा प्रेम रहा है, एतद्विषयक साहित्य भी अनेक ग्रन्थों में उपलब्ध होता है जिनमें तो कई ग्रन्थ से महत्वपूर्ण जो भारतीय साहित्य ग्रन्थ अपना स्थान स्वतंत्र रखते हैं, जो आर्यावर्त के पुरातन गौरव पर महत्वपूर्ण प्रकाश डालते हैं, प्रकृत ग्रन्थमें यदि प्रत्येक आचार्य का क्रमानुसार रूपवान सार परिचय दिया होता तो ग्रन्थ की ऐतिहासिक महत्ता और भी बढ़ जाती,

**नामकरणः—**

प्रकृत ग्रन्थ का नाम "गणधरसार्द्धशतक" मूल ग्रन्थकार का दिया हुआ है या अन्य किसी का? यह एक प्रश्न है। संपूर्ण ग्रंथावलोकन अनंतर कहीं पर भी नाम निर्देशात्मक उल्लेख नहीं मिलता, परंतु नामार्थ पर ध्यान देने से जरुर मालूम होता है कि गणधरशब्द की व्युत्पत्ति "गणं धारयतीति गणधरः" इस प्रकार है। गच्छनायक मालिक, अधिपति, आचार्य आदि गणधर के पर्याय-

वाची शब्द हैं और प्रस्तुतः ग्रन्थ में इन्हीं का स्तुत्यात्मक वर्णन १५० प्राकृत गाथाओं में किया गया है अतः नाम सुसंगत प्रतीत होता है। इसकी वृत्तियों में नामनिर्देश साफ तौर से पाया जाता है।

**उद्देशः—**

यह तो एक सर्वमान्य नियम है कि विश्व का कोई भी कार्य बिना किसी उद्देश से हो ही नहीं सकता। प्रश्न उपस्थित होता हैं कि प्रस्तुत ग्रन्थनिर्माण कार्य में रचयिता का कौनसा उद्देश्य था ? हमें तो विदित होता है कि पूर्वजों—गणधरों और अपने परमोपकारी आचार्य मुनिगण के स्तुतिरूप से स्मरण कर उनके प्रति अपना कृतज्ञताभाव प्रदर्शित करने और पूर्व महापुरुषों की अक्षय कीर्ति-लता का तात्कालिक समाज का ज्ञान कराने उनको प्रमुदित करने के हेतु से ही प्रकृत ग्रन्थ निर्माण किया गया है। अतिरिक्त और कोई हेतु होने की संभावना नहीं प्रतीत होती है।

**भाषाः—**

उक्त ग्रन्थ की भाषा शुद्ध प्राकृत है। भाषा का सौंदर्य तथा प्रवाह अत्यन्त सुंदर बहाया गया है। भाषा वैविध्यता से विदित होता है कि, ग्रन्थाकार का इस पर विशेष प्रभुत्व था। माधुर्यता प्राकृतभाषा का प्रमुख गुण है, फिर समर्थ उपयोक्ता मिलने से स्वर्ण में सुगंधी आ गई। उपयोक्ता के गुरुजी भी प्राकृतभाषा के सर्वश्रेष्ठ कवि थे, यह लघु ग्रन्थ पर ४ टीकाएं आजतक उपलब्ध हुई हैं जो ग्रन्थ की उपयोगिता और महत्ता को प्रदर्शित करती हैं।

**बृहद्वृत्तिः—**

यह वृत्ति उपलब्ध–वृत्तियों में सबसे प्राचीन और बड़ी है । श्लोकसंख्या १२००० हजार है । आचार्यवर्य्य–श्रीजिनपतिसूरिजी के विद्वान् प्रतिभासंपन्न शिष्य श्रीसुमतिगणिने वि. सं. १२९५ में इसे स्तंभतीर्थ से प्रारंभ कर क्रमशः ग्रामानुग्राम विचरण करते करते मंडूप-दुर्ग–मांडवगढ में समाप्त की, प्रथमादर्श श्रीजिनेश्वरसूरिजी के शिष्य कनकचंदने लिखा, यह अत्यन्त वृत्ति विहार में ही निर्माण हुई है वह भी ऐसी अवस्था में जबकि एक ही स्थान पर सर्व प्रकार का साहित्य अनुपलब्ध था । यह इनकी बहुमुखीप्रतिभा का ही सुफल है, वर्ना इतना उत्कृष्ट काव्यालंकार युक्त ग्रन्थ निर्माण होना असंभव था । उपरोक्त वृत्ति में १५० गाथाओं का अत्यन्त सुन्दर रीति से विस्तृत विवेचन किया गया है । कहीं कहीं टीकाकार श्रीसुमतिगणिने नूतन ज्ञातव्यनिर्दिष्ट किये है जो विषय को समझने में सहायता करते हैं, यद्यपि वृत्ति गिर्वाण गिरा में गुम्फित है तथापि प्रसंगानुसार उसमें संस्कृत प्राकृत अपभ्रंश भाषाओं के

---

१ प्रारब्धा श्री**स्तंभतीर्थे** वेलाकूले कुले श्रियाम् **मंण्डपदुर्गे** विबुधैः स्वर्गे चेयर्थिता ॥ ६ ॥
प्रथमादर्शे लिखिता, वृत्तिरियं श्री**जिनेश्वर**गुरूणाम् ॥
अस्मद्गुरु गुरु पट्टप्रतिष्ठितानां, प्रभावताम् शिष्येण परोकृते, तपसिचवद्बोधडेन ॥ ७ ॥
कायोत्सर्गेऽतन्द्रेण, साधुना **कनकचन्द्रेण** ॥ ८ ॥

× × × × × × × × × ×

शरनिधिदिनकरे ( १२९५ ) संख्ये, विक्रमवर्षे गुरौ द्वितीयायाम् राधे पूर्णाभूता वृत्तिरियं नन्दतात्सुचिरम् ॥
गणधरसार्द्धशतकबृहद्वृत्तिप्रशस्ति ।

अनेक पद्य उद्धृत किये हैं जो तत्कालीन भाषा का अध्ययन प्रस्तुत करते हैं। बहुत से प्रभावकों के जीवन विवेचन प्राकृत पद्यों में किया गया है, जैसे कि कोई निर्युक्ति ही हो, भाषा का प्रवाह इस भांति प्रवाहित हुआ है कि, मानो एक ही बैठक में लिखा गया हो, कहीं पर भी छिन्नभिन्नता के दर्शन नहीं होते, अनुप्रास तो इसकी प्रधान संपत्ति है, अलंकारों का बाहुल्य है, एतद्विषयप्रतिपादनार्थ अनेक साहित्यिक विद्वानों के—जैसे कि रुद्रट, मम्मट, अमरसिंहादि–मूल अभिमंतव्य संग्रहीत किये हैं, व्याकरणाचार्यों के भी अभिमत निर्दिष्ट है, इसमें " शब्दरत्नप्रदीप " नामक कोशग्रन्थ के अनेक उदाहरण दिये हैं, यह कोश आज संभवतः अनुपलब्ध है, यदि इस वृत्ति को संस्कृत गद्य का एक उत्कृष्ट नमूना कहें तो कोई अतिशयोक्ति न होगी, इसके वाक्य कादंबरी और गद्य चिंतामणि का स्मृति कराते हैं, इतना होते हुस भी ऐतिहासिक दृष्टि से भी इसका महत्व कम नहीं, गूजरात के इतिहास की साधनसामग्री इसमें विस्तृत रूपेण उपलब्ध होती है, अणहिलपुरपत्तन का वर्णन इसमें खूब विस्तृत और मनोरंजनात्मक ढ़ंग से दिया है, नाटक के १० लक्षणों से तुलना कर कविने अपनी विद्वत्ता का सुपरिचय दिया है। प्रत्येक व्यक्ति को अनेक विषयों पर लिखना सहज है या एक ही विद्वान अनेक विषयों पर लिखना सहज है या एक ही विद्वान अनेक विषयों पर लिख सक्ता है या आत्मविचार प्रदर्शित कर सक्ता है, पर एक ही विषय विस्तृत विवेचनात्मक दृष्टि से लिखना अत्यन्त कठीन कार्य है, ऐसे कठीनतम कार्य में श्रीसुमतिगणिने अद्वितीय सफलता प्राप्त की है, यह उनके अध्यवसाय के अतिरिक्त और क्या हो सकता है, इनकी यह वृत्ति एक भाष्य को सुशोभित करे ऐसी मननात्मक टीका है, जहां पर जिस विषय पर उल्लेख आया वहीं पर प्रणेताने उस विषय को अनेक शास्त्रीय प्रमाणों से बड़ी ही योग्यता व अकाट्य युक्तियों से समार्थित किया है, कही २ जैनागमों चूर्णियों के

मूल अवतरण कहीं साहित्य, के, व्याकरण के, व्योरा के अनेक धर्मावलंबीयों के उल्लेख उद्धृत कर बहुमुखी प्रतिभा का परिचय कराया है, संक्षिप्तमें कहा जाय तो विषय अत्यल्पही क्यों न हो पर यदि योग्य समालोचक व विवेचक विचार करने बैठे तो कितने सुंदर व आकर्षक ढंगसे विचार कर सकता है इसका उदाहरण प्रस्तुत वृत्ति है इस महत्वपूर्ण वृत्ति के प्रकाशनार्थ मेरे पूज्य गुरुवर्य्य श्री १००८ श्री श्री श्री उपाध्याय मुनिसुखसागरजी म. प्रयत्नशील है पुरातन ८–१० हस्तलिखित प्रतियों परसे प्रेस कापी तैयार करा ली गई है।

**लघुवृत्ति—**

प्रस्तुत वृत्ति उपरोक्त वृत्ति का ही अति संक्षिप्तरूप मात्र है, इसमें रचयिता ने अपनी ओर से कुछ नूतन ज्ञातव्य पर प्रकाश नहीं डाला। वृत्ति निर्माता श्रीजिनेश्वरसूरिजी [श्रीजनपतिआर्यसूरि शिष्य] के शिष्य हैं, और इन्होंने ज प्रबुद्ध समृद्धि गणिन्नी की अभ्यर्थना से ही प्रस्तुत संक्षिप्त रूप निर्मित किया, पंडित पद्मकीर्तिगणिने इसका संशोधन किया। स्मरण रखना चाहिये श्रीजिनपतिसूरिजी स्वयं और उनका सारा समुदाय विद्वत्ता के लिये सारे भारतवर्ष में प्रसिद्ध था, सूरिजी पृथ्वीराज चौहाण की सभामें शास्त्रार्थ में विजयी हुवे सूरप्रभने, स्तंभतीर्थ में वादि दिगम्बर यमदंड को पराजित किया, संक्षिप्त कहा जाय तो आपके ऐसे बहुत

१ इतिश्री युगप्रवरगम श्री**जिनदत्तसूरि** विरचितस्य गणधरसार्द्धशतकस्य प्रकरणस्य पंडित सुमतिगणिकृत विवरणानुसारतः संक्षिप्त रूचिसत्वानुग्रहाय श्रीजिनेश्वरसूरिशिष्येण वाचकसर्वराजगणिना प्रबुद्धसमृद्धिगणिन्यभ्यर्थनया संक्षेपेण विवरणमिदं कृतं पंडितपद्मकीर्तिगणिना शोधित प्रबुद्ध समृद्धि गणिन्यभ्यर्थनया।

" सर्वराजीयवृत्ति " प्रशस्ति।

अल्प शिष्य होंगे जिनके रचित ग्रन्थ उपलब्ध न होते हों।

**गणधरसार्द्धशतकान्तर्गत प्रकरण।**

उपरोक्त वृत्ति खास कर इसी लिये निर्म्माण की गई होंगी कि संक्षिप्तरूप में खरतरगच्छीय मुनियों को अपने पूर्वजों का ज्ञान हो क्योंकि सब मुनि इतने विद्वान न होते थे जो बृहद्वृत्ति का अध्ययन कर सके, इसमें आचार्य वर्द्धमानसूरिजी से आचार्य श्रीजिनदत्तसूरिजी तक का विवरण उद्धृत किया है, वह भी अति संक्षिप्त रूप से, इस वृत्ति के संक्षिप्त रूप प्रदायक मुनिश्री चरित्रसिंह थे जो उस समय के उत्तम श्रेणि के ग्रन्थकार थे। आपके निम्न ग्रन्थ उपलब्ध है जो आपकी प्रतिभा के परिचायक हैं।

चतुःशरण प्रकीर्णका, सन्धि गा. ६९ ( संवत १६३९ जैसलमेर ) सम्यक्त्वविचारस्तवमाला० [ १६३३ झर्झरपुर ] कातंत्रविप्रभावचूर्णि [ सं. १६३५ धवलकपुर ] मुनि मालिक [ १६३६ रिणी में ] रूपकमालावृत्ति, शाश्वत चैत्य स्त० गा. २० खरतरगच्छ गुर्वावलि गा. २० आल्या बहूत्वस्तव. आदि आदि।

उपरोक्त प्रकरण हमारी [ जिनदत्त सूरि ] ग्रन्थमालासे पूर्वप्रकाशित हो चुका है।

**प्रस्तुत वृत्ति—**

इस वृत्ति का उल्लेख अन्यत्र कहीं पर दृष्टिगोचर नहीं होता, अतः यह सर्वप्रथम श्रीजिनदत्तसूरि पुस्तकोद्धार फंडद्वारा साहित्यविलासी भाई बहिनों के करकमलों कें समर्पित करने का मुझे जो सौभाग्य प्राप्त हुआ है वह मेरे लिये अतीव आनंद का विषय है। इसके प्रणेता श्रीसागरचंदसूरि–देवतिलकोपाध्याय के शिष्य मुनिश्री पद्ममंदिर हैं, इन्होंने वि० सं. १६७६ पौष शुक्ला ७

को इस महत्त्वपूर्ण वृत्ति का निर्माण किया. जैसा कि अंतिम प्रशस्ति से सूचित होता है। उपरोक्त वृत्ति यद्यपि वृहद्वृत्ति का रूपान्तर मात्र है, तथापि इसमें मौलिकता का आनंदानुभव होता हैं। प्रणेता ने प्रसंगानुसार अपनी प्रासादिकता का परिचय बडी ही उत्तम रीति से दिया है, इतने १२००० हजार ग्रन्थ कों अति संक्षिप्त कर [ २३६९ श्लोक में ] प्रवाह को तथाविधि सुरक्षित रखना कोई साधारण कार्य नहीं, पर एक महान कठिन और अध्यवसायी विद्वान ही पूर्णकर सकता है। हर्ष की बात है कि मुनिजी सागर को गागर में भरने के कठीन कार्य में सफल हुए। हमने इस वृत्ति का अध्ययन किया, तब विदित हुआ कि सच्चमुच में प्रणेता की प्रतिभा अद्वितीय थी। इतिहास विषयक प्रस्तुत टीका में बहुसंख्यक ऐसे उल्लेख हैं. जो जैन इतिहास में बडा महत्त्व रखते है, और कई ऐसे कवि हैं. जिनके सुभाषितों का संग्रह किया गया हैं परंतु उनकी ग्रन्थादि साहित्यिक सम्पत्ति अद्यावधि अनुपलब्ध है, मालूम होता है काल की गति में विलीन हो गयी होंगी। पृ० ६७ में "**मोक्षराज**" नामक कवि का एक पद्य उद्धृत किया गया है, पर जांच पड़ताल करने पर विदित हुआ कि इस कवि का उल्लेख अन्य कहीं पर नहीं हुआ। इनके जन्म-कार्य, अध्ययन, साहित्य-प्रगति आदि ऐतिहासिक बातें जानने के साधन नहीं, काव्याभ्यासी प्रेमियों से निवेदन करेंगें कि वे इस विषय पर खोजकर नूतन प्रकाश डालें, हम भी इस विषय में प्रयत्नशील हैं। सर्वदेव गणि-जो मूल ग्रन्थकार के पाठक थे—के विषय में प्रस्तुत वृत्ति में कहा गया है कि, "आपका स्तूप **स्तंभतीर्थ** निकटवर्ति "**शाखीय ग्राम**" में अवस्थित है, जिसे मिथ्यादृष्टि भी बड़े आदर से पूजते हैं. अभी विद्यमान है" (पृ. ३८) इससे विदित होता है कि सर्वदेव गणि का स्वर्गवास वहां पर हुआ होगा। परन्तु वह स्तूप वर्त्तमान में वहां पर है या नहीं? यदि हैं. तो किस अवस्था में? और वह नगर अभी किस हालत में है

विदित नहीं, पर निकटवर्ति भाइयों को चाहिये कि वे इस विषय पर खोज कर प्रकाश में लावें।

जैन साहित्य में प्रतिष्ठा विषयक विधानात्मक कई ग्रन्थ पाये जाते हैं, पर प्रस्तुतः वृत्ति में १ नवीन प्रतिष्ठाकल्प का उल्लेख आया है. जिसके रचयिता आर्य समुद्राचार्य हैं। ( पृ. ५६ )

प्रस्तुतः पुस्तक के पृ. ५८ में जो नेत्रांजन विधान उल्लिखित है. उसे कई अनुभवी चिकित्सकोंने महत्वपूर्ण नेत्र गुणकारक बतलाया है।

**वृत्ति निर्माता:—**

श्री **पद्ममंदिर** श्री **देवतिलक** उपाध्याय के शिष्य थे, जैसा कि अंतिम उल्लेख से विदित होता है। उपाध्यायजी ने ८ वर्ष की वय में सं. १५४१ में दीक्षा अंगीकार की, अतः इनका जन्म १५३३ में हुआ होगा। जैनादि सिद्धान्तों का अध्ययन कर वि. सं. १५६२ में ये उपाध्याय पद से विभूषित हुए। इनके द्वारा रचित कोई ग्रन्थ हमारे देखने में नहीं आया। मात्र इनकी लिखित २ प्रशस्तियें बाबू **पूर्णचंदजी** नाहर के लेख संग्रह में [ **जैन लेख संग्रह** भा. ३ पृ० ३५–४० ] उपलब्ध होती हैं. जो **जिन माणिक्यचंद्रसूरि** के राज्यमें लिखी गई थीं। आपका देहावसान वि. सं. १६०२ मार्गशीर्ष शुक्ला ५ को **जैसलमेर** में अनशन आराधनापूर्वक हुआ, अग्निदाह के स्थान पर स्तूप बनवाकर आपके चरणकमलों की स्थापना हुई। आपका शिष्य परिवार विद्वान था। श्री **पद्ममंदिर** का जन्मादि ऐतिहासिक परिचय अनुपलब्ध है " **प्रवचनसारोद्धार बालावबोध** ( सं. १६५१ ) और श्री देवतिलक उपाध्याय के गीत और प्रस्तुत वृत्ति ये ही आपकी कृतियें अभी तक उपलब्ध हुई है, जो आचार्य

श्री जिनचंद्रसूरिजी के समय में निर्माण हुई हैं।

**प्रस्तुतः प्रकाशनः—**

प्रस्तुतः वृत्ति आजतक अंधकार में थी. किसीको पता नही था कि. यह श्री पद्ममंदिर ने भी गणधरसार्धशतक पर वृत्ति लिखी है. पर हमारे परम पूज्य गुरुदेव **श्री १००८ मुनि उपाध्याय सुखसागरजी महाराज** वृहद्वृति की हस्तलिखित पुरातन प्रतियों की खोज में थे, चारों ओर से अनेक पुरातन प्रतियें प्राप्त कीं, और सुंदर प्रेस कापी बनाई, इसी प्रेसकापिका से अन्य हस्तलिखित प्रतियों द्वारा संशोधन किया, जिसमें जैपुर ज्ञानभंडार से प्राप्त इस लघुवृत्ति से अवलोकन के पूर्व वृहद्वृत्ति, समझी गयी थी, पर देखने से वह सर्वथा नूतन कृति मालूम हुई, इसे देखने से मालूम हुआ कि यह संभवतः ग्रन्थप्रणेता के समय में ही लिखि गई है. क्यों कि, स्थान स्थान पर नूतन वाक्य, कहीं कहीं तो कई पंक्तियें नूतन उल्लिखित है, क्या ही अच्छा होता यदि इसमें लेखनकाल भी निर्दिष्ट होता, प्रति लेखनशैली को देखते हुए यह १७ वीं शताब्दी की अवश्य होनी चाहिये।

**ग्रन्थान्तर्गत महापुरुषों का ऐतिहासिक परिचयः—**

हम ऊपर लिख चुके हैं कि प्रस्तुतः ग्रन्थ यद्यपि धार्मिकवृत्ति पोषणार्थ लिखा गया है, तथापि इसमें ऐतिहासिक तत्त्व काफी रूप से उपलब्ध होता है, जिसके परिचय कराने का लोभ संवरण नही किया जा सकता। आशा है कि पुरातत्त्वान्वेषी भाइ बहनों को पथप्रदर्शक सिद्ध होगा। सर्वप्रथम मूल ग्रन्थकार महाराजा युगादिदेवादि २४ तीर्थंकरों का श्रद्धापूर्वक स्मरण कर अत्यन्त भक्ति के साथ नमस्कार करते है, पुंडरीक गणधर का भी उल्लेख है।

## श्रमण भगवान महावीरः—

मानवसंसार का शायद ही कोई ऐसा पुरातत्वज्ञ होगा जिसे परोपकारी भगवान महावीरस्वामी के परिचय देने की आवश्यकता हो। विश्व का कोई दार्शनिक ऐसा न होगा जो भगवान के दिव्य सिद्धान्तों से अनभिज्ञ हो। आपका उपदेश मानव मात्र के लिये था, आप के अमूल्य सिद्धान्त विश्व को मानवता का पाठ पढ़ाते हैं, हमारा विश्वास है कि यदि श्रमण भगवान महावीर के समस्त उपदेशामृतों का पूर्ण रुपसे प्रचार किया जाय तो, जैन धर्म संसार–विश्व धर्म हो सकता है, क्योंकि इस में वैज्ञानिकता भरी हुई है। भगवान् कथित बातें आज हमको साक्षात् देखने को मिलती है। संक्षिप्त में कहेंगे कि–संसार के समस्त वैज्ञानिकों ने ऐसी कोई नूतन खोज नहीं की जो प्रभु महावीर के कथनों में न हो, अर्थात् आज के विज्ञान ने मात्र इतना ही कार्य किया है कि पूर्व लिखित संगोपित बातों को क्रियात्मक रूप दिया। प्रभु महावीर ऐतिहासिक व्यक्ति थे। आपका जन्म ईस्वीसन पूर्व ५९९ चैत्र शुक्ल त्रयोदशी को क्षत्रियकुंड ग्राम निवासी महाराजा सिद्धार्थ की सुशीला धर्मपत्नी त्रिशलादेवी की रत्नकुक्षी से हुआ था। वह युग भारत के लिये सुवर्ण का था। आपके जन्म से ब्राह्मण समाज द्वारा जो यज्ञादि क्रियाओं में मूक पशु जो सहस्रों की संख्या में मौत के घाट उतारे जाते थे, उन्हें अभयदान मिला, समस्त संसारने अनिर्वचनीय आनंद का अनुभव किया।

आपने तीस वर्ष के बाद मार्गशीर्ष कृष्णा दशमी को राजवैभवों का सर्वथा परित्याग कर दीक्षा ली, अब आप निर्ग्रन्थ हुए, तदनंतर आपने अनेकों ऐसे २ महान भीषण उपसर्ग सहे, जिन्हें श्रवणकर वज्र का हृदय भी पानी हुए बिना न रहेगा। क्रमशः तपश्चर्या कर

केवळज्ञान प्राप्त कर सर्व ७२ वर्ष का आयु पूर्ण कर इस्वीसन् पूर्व ५२६ कार्तिक कृष्णा अमावस्या को अपापापुरी–पावापुरी में मोक्ष गये।

आप जैन धर्म के प्रवर्तक नहीं प्रत्युत प्रचारक थे। कई लोग प्रवर्तक मानते है। पं. जवाहरलाल[3] नहेरु जैसे विचारक भी इसी भ्रांति में हैं।

**गौतमादि गणधरः—**

भगवान महावीर के एकादश गणधरों में गौतमस्वामी सबसे बड़े थे, सर्वानुसार ये भी ब्राह्मण कुल में उत्पन्न हुए थे। इ. स. पूर्व ५२६ में केवलज्ञान उत्पन्न हुआ और इ. स. ५१४ में वैभारगिरि पर्वत पर मोक्ष गये।

**सुधर्मास्वामीः—**

पांचसो विप्र पुत्रों के पाठक थे। भगवान के पास इन्होंने ५०० शिष्यों–छात्रों सहित ५० वर्ष की अवस्था में दीक्षा ग्रहण की और इ. स. पूर्व ५०६ में वैभारगिरि पर्वत पर मोक्ष गये।

**जम्बूस्वामीः—**

आपका जन्म राजग्रही नगरी में ऋषभदत्त ब्राह्मण की धर्मपत्नी धारिणी देवी की रत्नकुक्षी से हुआ, आपने पंचशत चौर ८

३. हिन्दुस्तन में बुद्ध और महावीर हुए। महावीर ने आजकल का प्रचलित जैन धर्म चलाया, इनका असली नाम वर्द्धमान था।
विश्व इतिहास की झलक पृ० ५८

४ कल्पसूत्र–कल्पलत्ता वृत्ति मे इन्हे वणिक बताया गया है.
पुनः जम्बू कुमारो वणिक् जातित्वात् महालोभी यतो मुक्तिनगेर प्रविश्य......पृ० २१८

कन्याएं, उनके मातापिता आदि के साथ १६ वर्ष की लघु अवस्था में सुधर्मास्वामी के पार्श्व दीक्षा अंगीकार की। इस्वी पूर्व ४६२ में आप मोक्ष गये। पञ्चमकाल के आप अंतिम मोक्षगामी है। आप के निर्वाण बाद ये दश वस्तुएं विच्छेद हुई—मनःपर्यवज्ञान, परमावधिज्ञान पुलाकलब्धि, आहारक शरीर, क्षपकश्रेणि, जिनकल्पि मार्ग, परिहारविशुद्धि चरित्र, सूक्ष्मसंपराय चरित्र, यथाख्यात चरित्र, ये तीन संयम, केवलज्ञान, मोक्षगमन।

बृहद्वृत्ति में इनका जीवन अत्यन्त विस्तृत रूप से मनोरंजनात्मक ढंग से दिया हुआ है।

**प्रभवस्वामीः—**

वे कात्यायन गोत्रीय राजा जयसेन के वहां जन्में थे। पिताने राज्य लघु बंधु को दे दिया, यह व्यवहार आप पर गजब का असर कर गया। आपने तत्काल राज्य का त्याग कर विदेश परिभ्रमणार्थ निकल गये, और ४९९ चौरों के स्वामी हुए, उपरोक्त जम्बूकुमार के वहां पर आप चोरी करने गये थे, पर अंततः आप का दिल जंबूकुमार ने चुरा लिया, और खुद के साथ दीक्षा अंगीकार करवाई। क्रमशः गणाधिपति हुए। आप ८६ वर्षका सम्पूर्ण आयु पालकर इ० स० पू० ४५१ वर्षे स्वर्ग गये, आपने उपयोग दिया कि संघ में ऐसा कौन प्रतिभासंपन्न व्यक्ति है, जिसे मैं आत्मपद पर अधिष्ठित करु? अंततः विदित हुआ कि शय्यंभव भट्ट को ही उत्तरदायित्व पूर्ण पदप्रदान किया जाय, वे भट्टजी उस समय यज्ञ करा रहे थे, वहां पर जैन मुनियों को भेजकर प्रतिबोध दे मुनि दीक्षा अंगीकार करवाई।

॥ ९ ॥

**शय्यम्भवसूरिः—**

आप के माता पिता के नाम अप्राप्य है। आप यजुर्वेदीय; वक्षस, गोत्रीय थे, जब आपने दीक्षा अंगीकार की थी, तब आपकी अर्द्धांगिनी गर्भवती थी। क्रमशः पुत्र उत्पन्न हुआ, मनक नाम दिया। मनक ने जन्मते ही सुना कि मेरे पिताने श्वेतांबर दीक्षा ग्रहण की है। क्रमशः मनक ने भी आकर दीक्षा ग्रहण की, परंतु आचार्यश्रीने अपना पिता पुत्र का संबंध किसी से ज्ञापित न किया, क्योंकि ऐसा करने से अन्य मुनि इनसे सेवा न लेंगे। बिना सेवा वैयावृत्य किये भवसमुद्र से निस्तार कैसे होगा? यह लघु शिष्य का अल्पायु जान कर गुरुजीने इनके लिये सिद्धान्त से मुन्योचित धर्म प्रतिपादनात्मक विषय उद्धृत कर "दशवैकालिक" सूत्र की रचना कर पुत्र को पढ़ाया। छह मास के बाद बाळक स्वर्ग गया, तदनंतर सूरिजी उक्त नूतन सूत्र पुनः सिद्धान्त में सम्मिलित करने लगे, पर श्री संघ के रोकने पर शामिल न किया। शय्यंभव सूरिजी सर्व ६२ वर्ष का आयु पाल इ० पूर्व ४२८ में स्वर्ग गये।

**यशोभद्रसूरिः—**

इनका विस्तृत परिचय अलभ्य है। उपरोक्त उल्लेखों में आपने देखा एक आचार्य के पद पर एक ही आचार्य आते थे, पर इनके बाद एक पद पर दो आचार्य अधिष्ठित पाये गये। कई स्थान में दोनो को भिन्न २ गिन संख्या में वृद्धि की हैं। आप सर्व ८६ वर्ष का आयु पाल ३७८ इ० पूर्व स्वर्गवासी हुए।

**संभूतिविजय और भद्रबाहुसूरिः—**

संभूतिविजयसूरिजी का परिचय अप्राप्य है। आप ९० वर्ष की अवस्था में ३७० इ० पू० में स्वर्गवासी हुए।

भद्रबाहुस्वामी का स्थान जैन इतिहास में अत्यन्त पूज्यनीय व महोच्च माना जाता है, भारतीय राजनैतिक इतिहास में भी ये अनुपेक्षणीय नही । आप का सम्पर्क चन्द्रगुप्त मौर्य से बतलाया जाता है, जिस पर आगे विचार किया जायगा ।

आपका जन्म प्रतिष्ठानपुर ( पैठण ) ब्राह्मण जाति प्राचीन गोत्र में हुआ था । कहा जाता है कि इनका वराहमिहिर नामक कनिष्ठ बंधु भी था, इन दोनों ने उपरोक्त यशोभद्रसूरिजी के पास दीक्षा अंगीकार की थी । लघु बंधु का स्वाभाव अत्युग्र था । अतः आचार्य पद उनको न दे कर भद्रबाहुस्वामी को प्रदान किया, इससे उनका क्रोध यहां तक बढ़ा कि उसने जैन धर्म का त्याग कर राज्याश्रय लिया, क्रमशः मृत्यु पाकर जैन संघ पर विविध उपद्रव करने लगा, जिनकी उपशांति के लिये भद्रबाहुस्वामी ने उपसर्ग्गहर स्तोत्र की रचना कर श्रावकों को दिया, जिसके पठन मात्र से उपद्रव शांत हो गया ।

आपने अध्यात्मविद्या में ( प्राणायाम में ) महान् उन्नति की थी, तदर्थ आपने नैपाल देश को उपयुक्त चुना था । वहां पर जब ध्यान में मग्न थे तब भी आपने अपना अमूल्य समय देकर गुरु बंधु शिष्य श्री स्थूलिभद्रादि ५०० मुनियों को वांचना दी थी ।

आप १४ पूर्व के ज्ञाता श्रुतकेवली थे, चंद्रगुप्त मौर्य सम्राटने भद्रबाहु के पास जैनमुनि दीक्षा अंगीकार करने के विषय में कुछ उल्लेख दिग० जैन साहित्य में दृष्टिगोचर होते है । इन में कितनी सत्यता है निम्न प्रमाणों से स्पष्ट हो जायगा—

इस में कोई शक नहीं कि चंद्रगुप्त जैन धर्मानुयायी था, परंतु इसने जैन दीक्षा अंगीकार कर श्रवणबेल्गुला में अनशन स्वर्गवास प्राप्त किया, यह प्रश्न अत्यन्त विचारणीय है, दिगं० ग्रन्थो में ऐतद्विषयक विसंवाद पाया जाता है ।

भद्रबाहु को आचार्यपद इस्वी० पूर्व ३९४–९५ तक माना आता है, जब मौर्य सम्राट् चन्द्रगुप्त का शासनकाल इस्वी

पूर्व ३२२–२९८ तक का निश्चित किया गया है। इन दोनों के मध्य में ६७ वर्ष का मेहदंतर हैं, इसी से सिद्ध हो जाता है कि दीक्षा विषय कपोलकल्पित है, दिगंबर साहित्य स्वयं इसकी पुष्टि करता है।

चतुर्दश पूर्वधर स्थविर आर्य **भद्रबाहुस्वामि** का देहावसान इ० पूर्व ३५६ में हुआ। इस में कोई सन्देह नहीं कि भद्रबाहु स्वामी उद्भट तत्त्ववेत्ता थे, उनके द्वारा विनिर्मित साहित्य जैन साहित्य को महान् गोरव प्रदान करता है। जैनागम साहित्य को परमालंकृत करनेवाली निर्युक्तियें देख विद्वज्जन आनंद के सागर में हिलोरे मारने लगते हैं। आप ही एक ऐसे महान् जैनाचार्य है जिन्हें श्वे. दि. दोनो सम्प्रदायवाले बडे आदर के साथ मानते हैं, संप्रदाय द्वय द्वारा कुछ हेरफेरके साथ निर्मित आप का जीवन भी उपलब्ध होता है।

अब यहां पर प्रश्न यह उपस्थित होता है कि, भद्रबाहु नामक जैन समाज में कितने आचार्य हुए? क्यों कि पुरातन जैन साहित्य में तो दो होने के उल्लेख कही पर भी दृष्टिगोचर नहीं हुए। पूर्वकालीन ग्रन्थकार भी पंचम श्रुतकेवली भद्रबाहुस्वामी को एक व्यक्ति मानकर नमस्कार करते है, परंतु इतिहास में ऐसे अनेक उल्लेख दृष्टिगोचर हो चुके है, जिनका सूक्ष्म दृष्टि से अध्ययन करने से विदित होता है कि, एक ही नाम के दो आचार्य जैन धर्म में हुए हैं। एक तो उपरोक्त चतुर्दश पूर्वधर और दूसरे निर्युक्तिकार जो वराहमिहिर के बंधु थे। यदि प्रथम भद्रबाहु निर्युक्ति के रचयिता होते तो कलिकालसर्वज्ञ हेमचंदसूरि उनका उल्लेख अपने

---

५ स्थानाभाव से यहां पर विस्तृत विवेचन न कर जिज्ञासु पाठकों को निवेदन करेंगें कि श्री जैन सत्यप्रकाश का ३७–३८ क्रमांक देखें पृ० ५५–६, ११०–१६.

ग्रन्थो में बडे आदर के साथ करते, पर वे इस विषय में मौन हैं ।

वराहमिहिर भद्रबाहुस्वामी के बंधु थे, जैसा कि उपरोक्त लेखों से सुस्पष्ट है, यही हमें इस ओर संकेत करता है कि द्वितीय भद्रबाहु नामक कोई व्यक्ति जैन समाज में हुई है, जिन्होने निर्युक्तियें रचीं, पर वे किनके शिष्य थे, कहना असंभव है ।

मुनि श्री चतुरविजयजी और मुनि श्री पुण्यविजयजीने अपने निबंधो में अनेक शास्त्रीय प्रमाणों द्वारा ऐसी अकाट्य युक्तियें दी है, जिनसे साफ साफ विदित हो जाता है कि, पञ्चम श्रुतकेवली और नियुक्तिकार भद्रबाहुस्वामी दो प्रथक् पृथक् आचार्य भिन्न २ समय में हुए हैं ।

संघतिलक सूरिजी सम्यक्त्वसप्ततिका श्री जिनप्रभकृत उपसग्गहर स्तोत्रवृत्ति, प्रबंधचिंतामणि आदि श्वेतांबरीय मान्य ग्रन्थ भद्रबाहुस्वामी को प्रखर ज्योतिषी वराहमिहिर के बंधु गिनाते हैं ।

वराह मिहिर के चार ग्रन्थ आज तक उपलब्ध हुए है जो अपने ढंग के बडे उत्तम है जो इस प्रकार हैः—

बृहत् संहिता ( १८६४–६२ Bibiothica Indica में प्रो० कर्न ने प्रसिद्ध की ही भाषांतर Journal of Asiatic Society में प्रकट हुआ है )

---

६. आत्मानंद जन्म शताब्दी स्मारक ग्रन्थ गु० वि० पृ० २०–२६.

७. महावीर जैन विद्यालय रजत महोत्सव ग्रन्थ पृ० १८५–२०१

८. तत्थ य. चउदस विज्जा ठाण पारगो छकम्मम्म पयईए
मइओ भद्रबाहुनाम माहणो हुत्था तस्स य परम पिम्म सरसिरुहमिहरो वराहमिहरो सहोयरो

**हौरा शास्त्र** ( जिसका अनुवाद मद्रास के. सी. आयरने १८८५ में किया )

**लघु जातक** ( जिसके कुछ भाग का अनुवाद प्रो० वेवर और डॉ. याकोबी ने १८७२ में किया है।

**पंञ्च सिद्धान्तिका** बनारसवाले महामहोपाध्याय श्री सुधाकर द्विवेदी तथा थीबो ने इसे १८८९ में प्रकट किया है और बहुत से हिस्से का अनुवाद भी किया है।

वराहमिहिर का जन्म शक ४१२ ( वि. ५५९ ) और मृत्यु समय ५०९ ( वि० सं० ६४४ ) में माना जाता हैं। भद्रबाहु स्वामी को भी ज्योतिष का उच्च ज्ञान था। आप के द्वारा रचित निम्न ग्रन्थ हैं—आचारांग निर्युक्ति, सूत्रकृतांग नि०, दशवैकालिक नि०, उत्तराध्ययन नि०, आवश्यक नि०, सूर्यप्रज्ञप्ति, ऋषिभाषित निर्युक्ति, ओघनिर्युक्ति संसक्त नि०

मूल ग्रन्थ ये है

बृहत्कल्प, व्यवहार, दशाश्रुंतस्कन्ध[10], भद्रबाहुसंहिता[11], गृहशांति स्तोत्र, द्वादशभाव जन्म प्रदीप, वसुदेव हिन्डी[12]। इनके उपरोक्त समग्र ग्रन्थो में जन्मदीक्षादि कोई ऐतिहासिक उल्लेख नहीं।

---

९ सप्ताश्विवेद संख्यं, शक काल मयास्य चैत्रशुक्लादौ; अर्धास्तिमिते मानौ, यवनपुरे सौम्यदिवसाद्ये,

१० वर्तमान में पर्युषणा पर्व में जो कल्पसूत्र वाचन होता है वह प्रस्तुतः सूत्र का आठवां अध्ययन बतलाया जाता है।

११ प्रकाशित संहिता से ये भिन्न है।

१२ वंदामि भद्रबाहु जेणय अकर, सिध बहुकहा कलियं रकयं सवा लक्खं चरित्रं वसदेवरायस्स "शांतिनाथचरित्रं" मंगलाचार॰

**स्थूलीभद्रः—**

पाटलीपुत्र पटना के ब्राह्मण जातीय गौतमगोत्रीय शकडाल उस समय नंद राजा के प्रधान मंत्री थे। स्थूलीभद्रने १२ वर्ष कोशा वेश्या के घरं व्यतीत किये थे। पिताजी राज्यकार्य देखते थे. पर किसी कारण से पिता की मृत्यु हो जाने से इन्हें राज्य कार्य-भार लेने को प्रोत्साहित किया, पर आपको राज्य के षड्यंत्र से कतई प्रेम न था, अतः आपके लघु बंधु पितृस्थान पर नियुक्त किये और अपने मुनि दीक्षा अंगीकार की। पूर्व परिचिता कोशा के वहां चित्रशाला में चतुर्मास रहे। वेश्या पूर्व विगत बातों की स्मृति दिलाकर अनेक ऐसे हावभाव दिखाने लगी जिससे वे पूर्ववत होकर रहें, पर वह महान् आत्मा को उन कामोत्तेजक वैभवों का लेश मात्र भी असर नहीं हुआ। प्रत्युतः उसी को प्रबोध देकर जैन धर्मानुयायिनी बनाई। आपके अस्तित्व समय में विश्वविख्यात **कौटिल्य अर्थशास्त्र** निर्माता चाणक्य ने नवनंद का नाश कर मौर्य साम्राज्य प्रस्थापित कर चंद्रगुप्त का राज्यभिषेक किया। इ० पू० ३११ में स्थूलीभद्र का स्वर्गवास हुआ।

**आर्य महागिरि, आर्य सुहस्तिः—**

प्रथम का परिचय अत्यल्प ऊपलब्ध हैं। आप जिन कल्प की तुलना करते थे। इ० पूर्व २८१ में आप स्वर्गासीन हुए, आर्य सुहस्तिका अत्यन्त अल्प वृतांत उपलब्ध है, बाल्यावस्था में आप १ जैन श्रमणिका द्वारा पालित रक्षित थे। आपने महाराजा संम्प्रति मौर्य को प्रतिबोध देकर जैन धर्मानुयायी किया, और जैन धर्म के प्रचारार्थ अनेक प्रयत्न किये। भारत से बाहर भी प्रचार किया। यूनान में आज भी एक ऐसी जाति है. जो अपने को समनिया श्रमणिया कहती हैं। उनका आचरण बिल्कुल जैन

धर्मानुसार है। ये लोग अभक्ष्य भक्षण अपेय पान कदापि किसी अवस्था में नहीं करते। हो सकता है सम्प्रति द्वारा प्रचारित जैन धर्मके वे ही जैन अवशेष हों, इस विषय पर हम विस्तृत अध्ययन कर रहे हैं। इस्वी पूर्व २३५ में सुहस्तिसूरि[१३] का स्वर्गवास हुआ। आप ही अपने बृहत्गुरु बन्धु के समय में गच्छाधिपति थे। इस समय बहुत सी ऐतिहासिक घटनाएं घटीं. जिनका संबंध जैन धर्म से है पर उन्हें व्यक्त करने का यह स्थान नहीं।

**आर्य समुद्र मंगु सुधर्मा:—**

**नंदी गुर्वावली** से विदित होता है कि आर्य मंगु आर्य समुद्र के शिष्य थे। इनका उल्लेख विविध तीर्थकल्प में मिलता है[१४]। इन तीनों का विस्तृत परिचय अन्यत्र अनुपलब्ध है। बृहत् वृत्तिकार ने "एतेसां त्रयाणामपि चरित्रं विशिष्टं क्वापि न दृष्टं" साफ लिखा है।

**भद्रगुप्त:—**

इनके विस्तृत परिचय के लिये बृहद्वृत्तिकार मौन है, आपने वज्रस्वामी को ११ अंग की वाचना उज्जयिनी में दी थी। [१५]संभवत: इ० स० ७ में इनका देहान्त हुआ।

१३. तौ हि यक्षार्थया बाल्यादपि मात्रेव पालितौ, इत्यार्योपपदौ जातौ, महागिरिसुहस्तिनौ ॥ पर्व १०, श्लो० ३७।

१४. इत्थ **अज्ज मंगु** सुअसागरपारगो इड्ढिरससायगारवेहि जक्खवत्तमुवागम्म, जीहापसारणेण साहूणं अप्पमायकरणत्थं पडिबोहमकासी।
वि० ती० क० पृ. १९।

१५. ततो वज्रस्वामीना दशपुरात् उज्जयिन्यां गत्वा गुर्वाज्ञयया श्रीभद्रगुप्ताचार्यसमीपे दशपूर्वाणि अधितानि ॥ **कल्पसूत्रकल्पलता** पृ० २२६।

**वज्रस्वामीः—**

इनका वृत्तांत वृहद्वृत्ति एवं परिशिष्ट पर्व में अत्यन्त विस्तृत रूपेणोपलब्ध होता। आप वैश्य जातीय धनगिरिपत्नी सुनंदा के पुत्र थे। आपने जगन्नाथपुरी के बौद्ध राजा को प्रतिबोधित कर जैन बनाया। राजा का नाम ज्ञात नहीं। आप कई विद्याओं के धारक प्रभावक आचार्य, तथा दश पूर्वधर थे। आपकी जीवन घटना से विदित होता है कि उस समय चैत्यवासियों का प्राबल्य था। इ० स० ५८ में आपको देहोत्सर्ग हुआ।

**आर्यरक्षितः—**

ये मालवदेशीय दशपुर–मन्दसौर के निवासी थे। आप जाति से विप्र, धर्म से जैन थे। आपने पाटलीपुत्र–पटना में १४ विद्याओं[16] का अध्ययन किया था। उपरोक्त भद्रगुप्ताचार्य पास आपने जैन साहित्य के चार अनुयोग प्रथक् प्रथक् किये।

**उमास्वाति वाचकः—**

ये आर्यमहागिरि के शिष्य बलिस्सह के शिष्य थे[17]। इसे दि० उमास्वामी कहते है[18]। जैन साहित्य में इनका स्थान अत्यन्त

---

१६. अङ्गानि ६ चत्वारो वेदा ४, मीमांसा–११ न्यायविस्तरः, ७२ पुराणं १३ धर्मशास्त्र १४ च, विद्या एतश्चतुर्दशः ॥ १ ॥

१७. आर्यमहागिरेस्तु शिष्यौ बहुलबलिस्सहौ यमलभ्रातरौ तत्र बलिस्सहस्य शिष्यः स्वातिः तत्वार्थादयो ग्रन्थास्तु तत्कृता एव सम्भाव्यन्ते धर्मसागरीय पट्टावली।

१८. यह नाम उपयुक्त नही मालूम होताः—इनके मातापिता का नाम उमा, स्वाति, क्रमशः था। अतः इन्होंने मातापिताकी स्मृतिरूप में भी यदि नाम रखा हो तो भी उमास्वाति ही अधिकः युक्तिसगत मालूम होता है–जैसे कि वप्पभट्टीसूरि।

पवित्र व उच्च है। आप ही एक ऐसे जैन मुनि है कि साहित्यिक रचना में संस्कृत भाषा का सर्वप्रथम उपयोग किया, वह भी सफलतापूर्वक। जैन दर्शन का निचोड़ आपने तत्त्वार्थ सूत्र के दश अध्यायों में भर दिया हैं। ये ग्रन्थ पाटलीपुत्र–पटना में निर्माण किया। इनकी यह कृति श्वेतांबर दिगंबर उभय सम्प्रदायवाले बहूत आदर के साथ मानते हैं. और अध्ययन करते है। आचार्य हेमचंद्रसूरि आपको संग्रहकार मानते है[१९]।

प्रशमरति प्रकरण, श्रावक प्रज्ञप्ति, पूजा प्रकरण, प्रतिष्ठाकल्प ( प्रकृत वृति पृ० ५६ ) आदि ग्रन्थ आप के विनिर्मित हैं, जो जैन साहित्य को गौरव प्रदान करते है। कहा जाता है आपने पंञ्चशत प्रकरणात्मक ग्रन्थों की रचना की थी[२०]।

आपका विस्तृत परिचय सुप्रसिद्ध विद्वान् श्रीसुखलालजी ने नूतन प्रकाशित हिन्दी तत्त्वार्थ सूत्र में दिया है जो अत्यन्त उपयोगी और मनन योग्य हैं।

## हरिभद्रसूरिः—

ऐसा कौन भारतीय साहित्यान्वेषी होगा जो आचार्यवर्य्य श्रीमान हरिभद्रसूरि जैसे अद्वितीय प्रतिभासंपन्न जैनाचार्य के पुण्य नाम से अनिभिज्ञ हो। विश्व का ऐसा कौन फिलासफर होगा जिसे आचार्यश्री के दर्शनशास्त्रों का ज्ञान न हो, आप साहित्य के

---

१९. उपोमास्वाति संग्रहीतारः। सिद्धहेम २–२–३९।

२०. उमास्वाति वाचकश्च कौमिषणणिगोत्रः पञ्चशत=संस्कृत=प्रकरण प्रसिद्धस्तत्रैव तत्वार्थाधिगं सभाष्य व्यरचयत् चतुरशीतिवादशालाश्च, तत्रैव विदुषां परितोपाय पर्यंणसिषुः। विविध तीर्थकल्प पृ० ६९।

प्रत्येक अंग के धुरंधर विद्वान ही न थे पर के साथ ही साथ उत्तम कोटि के ग्रन्थ रचयिता भी थे। आप को अपनी असाधारण विद्वत्ता पर परिपूर्ण विश्वास था, अतः नियम कर लिया था कि जो मुझे पराजित करेगा उसी का मैं शिष्यत्व स्वीकृत करुंगा।

एक प्राकृत भाषा की गाथा का अर्थ आप को न आने से जैनाचार्य जिनदत्तसूरिजी[22] या श्री जिनभटसूरिजी[21] के पास जैन दीक्षा अंगीकार की।

आप के अस्तित्व समय में विद्वान् लोगों में मतैक्य नही है, कई इन्हें वि० छठवीं या सातवीं सदी और कई ९ वीं सदी में होने का मानते हैं, तत्त्वं तु केवली गम्यं। संसार के इतिहास में आप का नाम स्वर्णाक्षरों से लिखा जाना चाहिये। जर्म्मन विद्वान डॉ. याकोबी आप के ग्रन्थों पर मुग्ध थे। यहां हम एक बात पर विशेष रूप से जोर देकर कहेंगे कि उक्त आचार्यश्री ने अपनी वहूसंख्यक कृतियें

---

२१-२२. हरिभद्रसूरिजी के गुरु कौन थे? यह भी एक प्रश्न है। कुछ समय पूर्व विद्वज्जन जिनभटसूरिजी को गुरु मानते थे, पर अब प्रमाण मिले है कि जो जिनदत्तसूरिजी को इनके गुरु मानने को प्रोत्साहित करते हैं। वे प्रमाण इस प्रकार है-आचार्य स्वयं लिखते हैं-" समाप्ता चेयं शिष्यहिता नामावश्यकटीका सिताम्बराचार्य जिनभटनिगदानुसारिणी विद्याधरकुलतिलकाचार्य जिनदत्तशिष्यस्य धर्मतो याकिनी महत्तरा सूनोरल्पमतेराचार्य हरिभद्रस्य " ये प्रशस्ति जिनदत्तसूरि गुरु प्रदर्शित करती है। आप ही ने अन्य टीकायें लिखे है॥

आचार्य जिनभटस्य हि सुसाधुजनसेवितस्य शिष्य, जिनवचन भावितमतेर्व्रत वतस्तत्प्रसादेन।किंचित् पक्षेप संस्कारद्वारेणैव कृता स्फुटा आचार्य हरिभद्रेण टीका प्रज्ञापनाश्रया ॥

इससे जिनभटसूरि गुरु मालूम होते है। संभव है दीक्षाप्रदायक जिनदत्तसूरि गुरु हों और जिनभटसूरि उनके ही आज्ञाकारी हो। निश्चिततया राय देने के साधन नही है।

संस्कृत भाषा में गुम्फित की है, कारण कि उस समय इसी भाषा का प्राबल्य था। ठीक उसी प्रकार आज कल हिन्दी–जो भारत की राष्ट्रभाषा होने जा रही हैं–का प्राबल्य है, अतः जितना प्रचार इस भाषाद्वारा हो सकेगा, उतना अन्य कोई भाषा द्वारा होना असंभव नही तो कठिन अवश्य है। मेरे बहूसंख्यक जैनेतर परिचित जैनसाहित्यानुरागी विद्वान हैं, पर हिन्दी भाषा में जैन साहित्य अनुवादित न होने से वे ऐसे महत्व के लाभ से सदा के लिये वंचित से रह जाते है। कहने का मतलब यही कि जैन साहित्य का प्रचार हिन्दी द्वारा होना चाहिये।

## आचार्य शीलांकः—

आप भी स्वसमय के उद्भट विद्वान् और वृत्तिकार थे। द्वादशाङ्गपर पूर्व आपने वृतियें निर्माण करने का कहा जाता है। वि० स० ९२५ में आपने १०००० सहस्र श्लोक प्रमाण में प्राकृत भाषा में महापुरुष चरित्र की रचना की, जिस में ५४ महापुरुषों का जीवन है, जो हेमचन्द्रसूरि के त्रिशष्ठिशलाकापुरुषचरित्र का मूळाधार है। ये आचार्य कोन थे[23]? किनके शिष्य थे? ये जानने के साधन नही। गणधरसार्ध्धशतक बृहद्वृत्ति से विदित होता है कि, वे संभवतः चैत्यवासी थे। अतः ग्रन्थकारने नमस्कार न करते हुए स्मरण मात्र ही किया है, जैसा कि बृहद्वृत्ति से सूचित होता[24] है।

२३. नन्वेष शीलाकश्चैत्यवासीत्यस्माभिः श्रुतम्। एष सद्वृत्ति विधानेन लोके प्रतिष्ठापात्र ज्ञानाधिकत्वेन प्रभावकश्च "नाणाहिओ वरतरं हीणोवि हु पवयणं प्रभाविंतो" इत्य.स वचनप्रामण्या देतस्यादि प्रशंसामात्रमुचितमवे वंदनंतु नोचितम्"। **गण० बृ० वृत्ति।**

गण० बृ० वृत्ति जव निर्माण हुई थी कर्ता और इनके गुरु जिनपतिसूरि चैत्यवासियों के खंडन के व्यस्त थे। संभव है इसी मनोवृत्ति का प्रभाव प्रकृत वृत्ति पर भी पड़ा हो।

इसके विषय में अधिक जानने के साधनों का सर्वथा अभाव है। सुमतिगणिजी स्वयं मौन है, नेमीचंद्रसूरि का भी विस्तृत परिचय अप्राप्य है।

**देवाचार्यः—**

इसके विषय में अधिक जानने के साधनों का सर्वथा अभाव है। सुमतिगणिजी स्वयं मौन है, नेमीचंद्रसूरि का भी विस्तृत परिचय अप्राप्य है।

**उद्योतनसूरिः—**

इनका ऐतहासिक परिचय अनुपलब्ध है, मात्र इतना ही ज्ञात है कि. आप का विहारक्षेत्र पूर्व देश था, सम्मेदशिखरजी की ५ वार यात्रा की थी, वहां आपने आबू का महत्व सुना और यात्रार्थ इस ओर प्रस्थान कर क्रमशः अर्बुदगिरि पधारे, शुभ मुहूर्त देखकर तत्समीपवर्ति ढेली ग्राम[२५] में ८ महानुभावों को आचार्यपद से विभूषित किये, कहीं पर इस के विपरीत उल्लेख मिलता है कि ८४ शिष्यों[२६]

२५. युगाङ्क नन्द प्रमिते ९९४ गतेऽब्दे, श्रीविक्रमार्कोत्सद संघलोकैः, पूर्वावनितो विहरन् धरायामु;—द्योतनः सूरिरथार्बुदाद्यः ॥ १८ ॥
आगत्य टेलीपुरसीतसंस्थ, पञ्च शतानाञ्च वृहद्वटाधः, शुभे मुहूर्ते स्वपदेऽष्टसूरिं, नतिष्ठिपत्तौ नगुलोदयाय ॥ १९ ॥ पट्टावलीसमुच्चय पृ. २७ ।

२६. अथ उद्योतनसूरिस्त्र्यशीति (८३) शिष्यपरिवृतो मालवकदेशात् संघेन सार्धं शत्रुंजये गत्वा ऋषभजिनेश्वर-मभिवंद्य पश्चात् वलमानो रात्रौ सिद्धवडस्याधो भागेस्थितः तत्र मध्यरात्रिसमये आकाशे शकटमध्ये वृहस्पति प्रवेशं विलोक्य एवमुक्तवान् " साम्प्रतमीदृशी वेला वर्तते यतो यस्य मस्तके हस्तः क्रियते स प्रसिद्धिमान् भवति " अथैतत् श्रुत्वा त्र्यशीत्याऽपि शिष्यैरुक्तम् " स्वामिन्! वयं भवता शिष्या स्मः यूयमस्माकं विद्यागुरवः ततो अस्मदुपरिकृपां विधाय हस्तः क्रियाताम् " ततो " गुरुभिरुक्तम् वासचूर्णमानीयताम् । तदा तैः शिष्यैः काष्टच्छगणादिचूर्णं कृत्वा गुरुभ्य आनीय दत्तं गुरुभिरपि तच्चूर्णं मन्त्रयित्वा त्र्यशितेः शिष्याणां मस्तके निक्षिप्तम् ततः प्रभाते गुरुभिः स्वस्य अल्पायुर्ज्ञात्वा तत्रैव अनशनं कृत्वा स्वर्गः गतिः प्राप्ता...एव चतुरशीति-गच्छाः संजाता । खरतरगच्छ पट्टावली संग्रह पृ. २० ।

को आचार्य पदसे चौराशी गच्छों की स्थापना की, यह उल्लेख युक्ति संगत प्रतीत होता है। उद्योतनसूरि का अपर नाम दाक्षिण्याङ्क-सूरि बतलाया जा रहा है जो " कुवलयमाळा कथा " के रचयिता थे, यह कथा प्राकृत भाषा का रत्न है। रचना चम्पू से मिलती जुलती है, रचना से उच्च व काव्य चमत्कृति साफ मालूम होती है, तत्कालिक प्रान्तीय लोकभाषा का अध्ययन इस के विना अपूर्ण रहेगा। रचनाकाल सं. ८३४ ( श. ६९९ ) [२७]है। इनका १ संवत् ९३७ का लेख भी पाया जाता [२८]है।

**श्री वर्द्धमानसूरिः—**

उद्योतनसूरिजी के प्रमुख शिष्य थे। आप पूर्व कूर्चपुरी ८४ चैत्यगृह के अधिपति थे, पर शास्त्रोंका वास्तविक ज्ञान होने से चैत्यवास का सर्वथा त्यागकर सुविहित मार्ग अंगीकार कर विचरण करने लगे। आपने अर्बुदाचल पर्वतोपरि कठिन तपश्चर्याकर सूरिमंत्र की शुद्धि की, और वहां पर जैन मंदिर बनवाने को गूर्जरेश्वर भीमदेव चौलुक्य के ( वि० सं. ११७८–११८० ) दंडनायक प्रागवाट विमलमंत्री

---

२७. सगकाले वो लीणे, वरिसाण सएहिसत्तहि गएहि, एग दिणेणूणेहि रइया अवरण्ह वेलाए।

२८. (१) ॥ ॐ ॥ नवसु शतेष्वब्दानां सप्तं (त्रि)शदधिकेश्वतीतेषु श्रीवच्छलागलीभ्यां ज्येष्ठर्याभ्यां।

(२) परम भक्त्या ॥ नाभेय जिनस्यैषा प्रतिमा–ऽषाडार्द्धमास निष्पन्नाश्रीम–

(३) तोरण कलिता मोक्षार्थं करिता ताभ्या ॥ ज्येष्ठार्थे पदं प्राप्तो द्वावपि।

(४) जिनधर्म वच्छलौ ख्यातौ उद्योतनसूरेस्तौ शिष्यौ श्रीवच्छलवलदेवौ ॥

(५) सं० ९३७ आषाढार्द्धे ॥ Jain inscription P. II P. 164

को प्रोत्साहित किया। क्रमशः विमलवसही[२९] नामक वृहत्तर जैन मंदिर निर्माण हुआ, जो भारतीय कला का एक उत्कृष्ट नमूना है। इसी मंदिर में १०८८ में आचार्य वर्द्धमानसूरिजीने प्रतिष्ठा की, ऐसा अनेक पुरातन ऐतिहासिक पट्टावलीओं से सूचित होता है, यद्यपि इस विषय के लोगों ने मतभेद खड़ा कर रखा है, पर वह निःसार है। जिस विषय को पुरातन ऐतिहासिक प्रमाण सिद्ध कर रहे है, उसमें शंका करना कदाग्रह नहीं तो और क्या हो सकता है? १०८८ तक सूरिजी की विद्यमानता में शंका की जा रही है, परंतु वाचको को निम्न वृतान्त से विदित हो जायगा कि, तब सूरिजी विद्यमान थे। दूर्लभ के समय में चैत्यवासीओं के शास्त्रार्थ में आप भी थे, आप का स्वर्गवास आबू में ही हुआ[३०]। वर्द्धमानसूरिजी जैसे उत्कृष्ट कृयापात्र थे, वैसे ही उच्च कोटिं के विद्वान ग्रन्थकार भी थे। आपने विक्रम संवत् १०५५ में हरिभद्रसूरि विरचित, "उपदेशपद पर वृत्ति" निर्माण की, और "उपमिति भवप्रपञ्च नाम समुच्चय[३१]" "उपदेश भापा बृहद्वृत्ति" आप ही की शुभ कृतियें हैं। आप का प्रतिमालेख सं. १०४५ का कटिग्राम उपलब्ध होता है।

---

२९. दक्षिण भारतीय कनाडी भापा के शिलालेखो और ग्रन्थों में वसदि या वसति शब्द का प्रचार विशेप रूप से दृष्टिगोचर होता है। वसति शब्द संस्कृत तत्सम (वस्ती) का तद्भवरूप मात्र है, वसती शब्द भी वसति का ही द्योतक है। खासकर यह शब्द जैन मदिरों के लिये प्रयुक्त देखा गया है, ऐसा इ० स० १५५० "बोम्मरस विरचित चतुरास्य निघण्टु" से फलित होता है। वसहि शब्द का पुरातन उल्लेख इ० स० ११८१ के श्रवणवेलगोला के शिलालेख में मिलता है, प्राकृतभापा के कोषों में वसइ या वसदि शब्द पाये जाते हैं।

३०. "ततो वर्द्धमानसूरिः सिद्धाराविभिना श्रीअर्बुदशिखरतीर्थे देवत्वं गतः"
जिनपालोपाध्याय रचित गुर्वावली "पुरातन खरतर गच्छ पट्टावली" "प्रभावक चरित्रादि" अनेक ग्रन्थों से इनका १०८८ मे रहना सिद्ध हैं।

३१. पीटर्सन रिपोर्ट वॉ. 3. P. 4.

